क्रियाभेदेऽपि चाभिन्नमर्थमभ्युपगच्छत. ।
नैवंभूतः प्रभूतार्थो नयः समभिरूढतः ॥१०३॥
नैगमा प्रातिकूल्येन न संग्रहः प्रवर्तते ।
ताभ्यां वाच्यमिहाभीष्टा सप्तभङ्गी विभागतः ॥१०४॥
नैगमव्यवहाराभ्यां विरुद्धाभ्यां तथैव सा ।
सा नैगमर्जुसूत्राभ्यां तादृग्भ्यामविगानतः ॥१०५॥
सा शब्दान्निगमादन्याद्युक्तात् समभिरूढतः ।
सैवंभूताच्च सा ज्ञेया विधानप्रतिषेधगा ॥१०६॥
संग्रहादेश्च शेषेण प्रतिपक्षेण गम्यताम् ।
तथैव व्यापिनी सप्तभङ्गी नयविदां मता ॥१०७॥
विशेषैरुत्तरैः सर्वैर्नयानामुदितात्मनाम् ।
परस्परविरुद्धार्थैर्द्वन्द्ववृत्तैर्यथायथम् ॥१०८॥
प्रत्येया प्रतिपर्यायमविरुद्धा तथैव सा ।
प्रमाणसप्तभङ्गीव ता विना नाभिवाग्गतिः ॥१०९॥

---

आगे कहते हैं कि समभिरूढ नयसे एवंभूत अल्पविषयवाला है—

क्रियाभेद होनेपर भी अभिन्न अर्थका स्वीकार करनेवाले समभिरूढनयसे एवंभूतनय बहुविषय-वाला नहीं है।

साराश यह है कि एवंभूतनय स्वर्गके स्वामीको उसी समय इन्द्र मानता है जब वह आनन्द करता होता है। क्योकि इन्द्रका अर्थ आनन्द करनेवाला है। किन्तु समभिरूढनय यद्यपि इन्द्रका अर्थ आनन्द करनेवाला ही मानता है किन्तु उसने कभी भी आनन्द किया हो और वर्तमानमे वह कुछ अन्य कार्य करता हो तब भी उसे इन्द्र ही मानता है। अत. समभिरूढनयसे एवंभूतनयका विषय कम है।

आगे नयवाक्यकी प्रवृत्तिको बतलाते है—

संग्रहनय नैगमनयके अनुकूल होकर प्रवृत्ति नही करता अर्थात प्रतिकूल होकर प्रवृत्ति करता है। अत उन दोनों नयोंके द्वारा यहा भेद करके अभीष्ट सप्तभगी कह लेना चाहिए। उसी प्रकार परस्परमें विरुद्ध नैगम और व्यवहारनयके द्वारा सप्तभगीका कथन कर लेना चाहिए तथा परस्परमें विरुद्ध नैगम और ऋजुसूत्र नयोंके द्वारा सप्तभगीका कथन कर लेना चाहिए। तथा विधि निषेधरूप वह सप्तभगी नैगमनय और शब्दनयसे, नैगमनय और समभिरूढनयसे, और नैगमनय तथा एवभूतनयसे जान लेनी चाहिए। नैगमनयकी ही तरह सग्रह आदि शेष नयोंकी भी उनके प्रतिपक्षी शेषनयोंके साथ सप्तभगी जानलेना चाहिए। इस प्रकार नयवेत्ताओंके द्वारा मान्य सप्तभंगी सर्वनयोंमें व्याप्त है। परस्परमें विरुद्ध अर्थका कथन करनेवाले ऊपर कहे गये नयोंके समस्त उत्तर भेदोंके साथ भी यथायोग्य मेल करके सप्तभंगीका कथन कर लेना चाहिए। इस प्रकार प्रमाण सप्तभगीकी तरह प्रत्येक पर्यायमें विरोध रहित सप्तभगीको जानना चाहिए। उसके बिना वचनकी गति सम्भव नहीं है।

नैगमनयको संग्रह आदि शेष छह नयोके साथ मिलानेसे छह सप्तभंगियाँ बनती है। संग्रहनयको व्यवहार आदि पाँच नयोके साथ मिलानेसे पाँच सप्तभंगियाँ बनती हैं। व्यवहारनयको ऋजुसूत्र आदि चार नयोके साथ मिलानेसे चार सप्तभगियाँ बनती हैं। ऋजुसूत्रनयको शब्द आदि तीन नयोके साथ मिलानेसे तीन सप्तभंगियाँ

---

१. नैगमप्रातिकूल्येन संग्रह संप्रवर्तते मु० । २ स्यान्नैग –मु० २ । ३. स शब्दान्नैगमादन्या यु–मु० । ४. द्वन्द्ववृत्त मु० २ ।

बनती हैं। शब्दनयको समभिरूढ आदि दो नयोंके साथ मिलानेसे दो सप्तभंगियाँ बनती हैं। और समभिरूढनय-को एवंभूतनयके साथ मिलानेसे एक सप्तभंगी बनती है। इस प्रकार पक्ष और प्रतिपक्षरूपसे विधि-निषेधके द्वारा सात मूलनयोंकी ( ६ + ५ + ४ + ३ + २ + १ = २१ ) इक्कीस सप्तभंगियाँ जानना चाहिए।

तथा नैगमनयके नौ भेदोका परसंग्रह और अपरसंग्रहके साथ कथन करनेसे अठारह सप्तभंगियाँ होती हैं। नैगमनयके नौ भेदोका परव्यवहारनय और अपरव्यवहारनयके साथ कथन करनेसे भी अट्ठारह सप्त-भंगियाँ होती हैं। नैगमनयके नौ भेदोंका ऋजुसूत्रके साथ कथन करनेसे नौ सप्तभंगियाँ होती हैं। नैगमनयके नौ भेदोका शब्दनयके छह भेदोंके साथ कथन करनेसे ५४ सप्तभंगियाँ होती हैं। नैगमनयके नौ भेदोका समभिरूढनयके साथ कथन करनेसे नौ और एवंभूतनयके साथ कथन करनेसे नौ, इस तरह सब ११७ सप्त-भंगियाँ होती है।

इसी तरह संग्रह आदि नय भेदोको शेष नयोंके भेदोंके साथ मिलाकर कथन करनेसे सप्तभंगियाँ होती हैं। इस प्रकार उत्तरनयोंकी १७५ सप्तभंगियाँ जानना चाहिए। अर्थात् नैगमनयकी ११७, संग्रहनयकी २२, व्यवहारनयकी १८, ऋजुसूत्रनयकी ६ और शब्दनयकी १२। प्रत्येक वस्तुके प्रत्येक धर्ममें उसकी प्रतिपक्षी धर्मकी योजना करके विधि-निषेधकी कल्पना करनेसे सप्तभंगीकी निष्पत्ति होती है। उसका स्पष्टीकरण इस प्रकार है—संकल्पमात्रको ग्रहण करनेवाले नैगमनयका आश्रय लेकर विधि कल्पना होती है और उसके प्रति-पक्षी संग्रहनयके आश्रयमे निषेध कल्पना होती है। क्योंकि प्रस्थ आदिका संकल्प मात्र ही तो प्रस्थ आदि नही है। विद्यमान प्रस्थको ही प्रस्थ कहा जाता है। इसी तरह नैगमनयके प्रतिपक्षी व्यवहारनयके आश्रयसे भी निषेधकी कल्पना की जाती है क्योकि व्यवहारनयकी दृष्टिमे प्रस्थपर्याय द्रव्यसे भिन्न नही है। अत वह द्रव्यरूप ही है जो द्रव्य नही है उसे जान नही सकते। नैगमनयके साथ उसके प्रतिपक्षी ऋजुसूत्र नयका आश्रय लेनेसे भी निषेध कल्पना होती है क्योकि ऋजुसूत्र दृष्टिसे प्रस्थादि पर्यायमात्र है अन्यथा उसकी प्रतीति नही हो सकती। शब्दनयका कथन है कि काल आदिके भेदसे भिन्न अर्थ प्रस्थ आदि रूप होता है। समभिरूढनय-की दृष्टिमे पर्यायभेदसे भिन्न अर्थ प्रस्थादिरूप होता है। एवंभूतनयकी दृष्टिमे प्रस्थादि क्रियारूप परिणत अर्थ ही प्रस्थादि रूप होता है। इस तरह नैगमनयके साथ इन प्रतिपक्षी नयोकी योजना करनेसे विधि और निषेधकी कल्पना होती है क्योकि नैगमनयका विषय इन नयोको मान्य नही हैं। इन्ही विधि और निषेधकी योजनामे सप्तभंग बनते हैं, है, नही, क्रमसे है नही, अवक्तव्य। है और अवक्तव्य, नही और अवक्तव्य, है, नही और अवक्तव्य। इस तरह नैगमनयके साथ उसके प्रतिपक्षी छह नयोकी योजनासे छह सप्तभंगियाँ बनती है।

इसी तरह संग्रहनयका आश्रय करनेसे विधि कल्पना की जाती है कि सब केवल सत् ही है गधेके सीगकी तरह असत्की प्रतीति नही होती। उसके प्रतिपक्षी व्यवहारनयके आश्रयसे निषेधकी कल्पना की जाती है कि सब केवल सत् ही नही हैं क्योंकि वस्तुकी प्रतीति केवल सत् रूपसे नही होती बल्कि द्रव्यादि रूपसे होती है। संग्रहके प्रतिपक्षी ऋजुसूत्रनयके आश्रयसे भी प्रतिषेध कल्पना होती है। ऋजुसूत्र नय कहता है कि सब सत्स्वरूप नही हैं क्योकि वस्तुकी प्रतीति केवल वर्तमान रूपसे ही होती है अत वस्तु अतीत और अनागत रूपसे असत् है। इसी तरह शब्दनय कहता है कि सब सत्स्वरूप नही है क्योकि काल आदिके भेदके द्वारा भिन्न अर्थकी उपलब्धि होती है। एवंभूतनय कहता है कि सब सत्स्वरूप नही है जो अर्थ उस क्रियारूप परिणत हो रहा हैं वही अर्थ उस शब्दवाच्य होता है। इस प्रकार संग्रहनयके साथ उसके प्रतिपक्षी पाँच नयो-की योजनाके द्वारा विधिनिषेधकी कल्पना करनेसे पाँच सप्तभंगियाँ होती हैं। सात भंग उक्त प्रकारसे ही जानना चाहिए।

इसी प्रकार व्यवहारनयके द्वारा विधि की जाती है कि सब द्रव्यादिस्वरूप हैं। उसका प्रतिपक्षी ऋजुसूत्रनय प्रतिषेध करता है कि सब द्रव्यादिस्वरूप नही है केवल पर्यायमात्रकी ही उपलब्धि होती है। शब्दनय समभिरूढ और एवंभूतनय भी व्यवहारनयके वक्तव्यका निषेध करते हुए कहते है कि सब द्रव्यादि

[तत्र प्रश्नवशात्कश्चिद्विधौ शब्द· प्रवर्तते ।
स्यादस्त्येवाखिल यद्वत् स्वरूपादिचतुष्टयात् ।।४९।।
स्यान्नास्त्येव विपर्यासादिति कश्चिन्निषेधने ।
स्याद्द्वैतमेव तदद्वैतादित्यस्तित्वनिषेत्रयो· ।।५०।।
क्रमेण यौगपद्याद्वा स्यादवक्तव्यमेव तत् ।
स्यादस्त्यवाच्यमेवेति यथोचितनयार्पणात् ।।५१।।
स्यान्नास्त्यवाच्यमेवेति तत एव निगद्यते ।
स्याद्द्वयावाच्यमेवेति सप्तभग्यविरोधत ।।५२।।

स्वरूप नही है क्योकि कालादिके भेदसे, पर्यायभेदसे और क्रियाभेदसे भिन्न अर्थको उपलब्धि होती है। इस तरह व्यवहारनयके साथ उसके प्रतिपक्षी चार नयोकी योजनाके द्वारा विधिनिषेध कल्पना करनेसे चार सप्तभगी होती है।

ऋजुसूत्रनय विधि करता है कि सब पर्याय मात्र ही है। उसके प्रतिपक्षी शब्दनय, समभिरूढनय और एवभूतनय उसका प्रतिषेध करते है कि सब पर्यायमात्र नही है, काल आदिके भेदसे, पर्यायभेदसे या क्रिया भेदसे भिन्न पर्यायकी उपलब्धि देखी जाती है। ऋजुसूत्रनयके साथ उसके प्रतिपक्षी इन तीन नयोकी योजनाके द्वारा विधिनिषेधकी कल्पना करनेसे तीन सप्तभगियाँ बनती है।

शब्दनय विधि करता है कि सब कालादिभेदसे भिन्न हैं। उसके प्रतिपक्षी समभिरूढनय और एवभूत निषेध करते है कि सब कालादिके भेदसे ही भिन्न नही है किन्तु पर्यायभेद और क्रियाभेदसे भी भिन्न अर्थकी प्रतीति होती है। इस प्रकार शब्दनयके साथ उसके प्रतिपक्षी दो नयोकी योजना करके विधिनिषेधका कल्पना करनेसे दो सप्तभगियाँ होती है सातभग पूर्ववत् जानना चाहिए।

समभिरूढनय विधि करता है कि सब पर्यायभेदसे भिन्न है। उसका प्रतिपक्षी एवभूतनय निषेध करता है कि सब पर्यायभेदसे ही भिन्न नही है, क्रिया भेदसे पर्यायका भेद पाया जाता है। इन दोनो नयोकी विधिनिषेध कल्पनासे केवल एक ही सप्तभंगी होती है। इस तरह मूलनय सम्बन्धी २१ सप्तभगियाँ जानना चाहिए। तथा मूल नयोके उत्तर भेदोके साथ भी उनके प्रतिपक्षी नयोका अवलम्बन लेकर उक्त प्रकारसे सप्तभंगियोकी योजना कर लेनी चाहिए।

आगे सप्तभगीका कथन करते है—

प्रश्नके अनुसार कोई शब्द तो केवल विधिमें ही प्रवृत्त होता है जैसे—स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र स्वकाल और स्वभावसे सम्पूर्ण पदार्थ कथंचित् सत्स्वरूप ही हैं। कोई शब्द निषेधमें प्रवृत्ति करता है। जैसे, परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल और परभावसे सम्पूर्ण पदार्थ कथचित् नास्तिस्वरूप ही है। कोई शब्द क्रमसे अस्तित्व और नास्तित्वमें प्रवृत्ति करता है जैसे, सम्पूर्णपदार्थ स्वद्रव्यादि चतुष्टयकी अपेक्षा कथचित् सत्स्वरूप ही है और परद्रव्यादि चतुष्टयकी अपेक्षा कथचित् असत्स्वरूप ही हैं। कोई शब्द युगपद् अस्तित्व-नास्तित्वमें प्रवृत्ति करता है जैसे, सम्पूर्ण पदार्थ कथचित् अवक्तव्य ही है। इसी तरह यथायोग्य नयविवक्षा-से सम्पूर्णपदार्थ कथंचित् सत अवक्तव्यरूप ही हैं, कथचित् असदवक्तव्य रूप ही है तथा कथंचित् सद-सदवक्तव्य रूप ही है। इस प्रकार अविरोधपूर्वक सप्तभंगी होती है।

शंका समाधान पूर्वक सप्तभंगीके सम्बन्धमें प्रकाश डाला जाता है।

शंका—एक वस्तुमे स्याद्वादी जैन कथन करनेके योग्य अनन्तधर्म मानते है। अतः कथनके मार्ग भी अनन्त ही होना चाहिए, सात नही। अतः सप्तभगीकी बात ठीक नही है।

समाधान—प्रत्येक धर्मके विधि और निषेधकी अपेक्षासे सप्तभग होते हैं। इस प्रकारसे एक वस्तुमे वर्तमान अनन्तधर्मोके विधिनिषेधको लेकर अनन्त सप्तभंगियाँ भी हो सकती हैं। इसमे कोई विरोधकी बात नहीं है।

शंका—एक धर्मको लेकर तो वचनका एक ही भंग होना चाहिए, सात भंग नही, क्योकि एक धर्मको सात प्रकारसे नही कहा जा सकता ।

समाधान—प्रश्नके वशसे सात भंग होते है । जब प्रश्नके सात प्रकार हो सकते है तो उसके उत्तर रूप वचनोंके भी सात प्रकार होने चाहिए । प्रश्नके सात प्रकार होनेका कारण यह है कि वस्तुमे एक धर्मका कथन करनेपर अन्य धर्मोंका आक्षेप करना होता है ।

शंका—वस्तुके एक धर्मका कथन करनेपर अन्य धर्मोंका आक्षेप क्यो करना होता है ।

समाधान—क्योकि वह धर्म उन अन्य धर्मोंके विना नही हो सकता । जैसे किसी वस्तुमे अस्तित्व धर्मकी जिज्ञासा होनेपर प्रश्नकी प्रवृत्ति होती है वैसे ही उस अस्तित्व धर्मके अविनाभावी नास्तित्व आदि धर्मोंकी जिज्ञासा होनेपर भी प्रश्नोकी प्रवृत्ति होती है । इस प्रकार जिज्ञासाके सात प्रकार होनेसे प्रश्नोके सात प्रकार होते हैं और प्रश्नोके सात प्रकार होनेसे वचनके सात प्रकार होते है ।

शंका—किसी वस्तुमें अस्तित्वधर्मका नास्तित्व आदि छह धर्मोंका अविनाभावी होना असिद्ध है अतः जिज्ञासाके सात प्रकार मानना भी अयुक्त है ?

समाधान—नही, वह तो युक्तिसे सिद्ध है । और युक्ति इस प्रकार है—एक धर्मीमे अस्तित्वधर्म प्रतिषेध करने योग्य नास्तित्व आदि धर्मोंके साथ अविनाभावी है, धर्म होनेसे । जैसे कि हेतुका अस्तित्वधर्म नास्तित्वधर्मका अविनाभावी है । आशय यह है कि प्रत्येक वादी अनुमान प्रमाणके द्वारा अपने इष्ट तत्त्वकी सिद्धि करता है । अनुमानके तीन अंग होते है—पक्ष हेतु और दृष्टान्त । जैसे यह पर्वत अग्निवाला है धूमवाला होने से । जहाँ-जहाँ धुआँ होता है वहाँ-वहाँ आग होती है जैसे, रसोईघर । और जहाँ-जहाँ आग नही होती वहाँ धुआँ भी नही होता जैसे, नदी । इस अनुमानमें हेतु 'धूमवाला होनेसे' पर्वतमे भी रहता है, रसोईघरमे भी रहता है किन्तु नदीमे नही रहता । अतः यह हेतु सच्चा हेतु माना जाता है क्योकि जो हेतु पक्ष पर्वतके समान सपक्ष रसोईघरमें तो रहता है किन्तु विपक्ष नदीमे नही रहता वही हेतु सच्चा होता है । अत हेतुमे जैसे अस्तित्वधर्म नास्तित्वधर्मका अविनाभावी है वैसे ही सर्वत्र जानना चाहिए ।

शंका—साध्यके न होनेपर साधनका नियम रूपसे न होना ( नास्तित्व ) ही तो साध्यके होनेपर साधनका होना ( अस्तित्व ) है । अत. अस्तित्व और नास्तित्व ये दो धर्म नही हैं । तब आप नास्तित्वको अस्तित्व धर्मका प्रतिषेध्य ( निषेध करनेके योग्य ) धर्म कैसे कहते हैं । इस प्रकार पररूपसे नास्तित्व तो स्वरूपसे अस्तित्व ही हुआ । अब यदि नास्तित्वको निषेध्य कहा जाता है तो उसका अविनाभावी होनेसे स्वरूपास्तित्वमे बाधा आती है । वस्तु उसी रूपसे अस्ति है और उसी रूपसे नास्ति है ऐसी प्रतीति तो नही होती ।

समाधान—तब तो हेतुको जो बौद्धने त्रिरूपात्मक ( पक्षसत्त्व, सपक्षसत्त्व और विपक्षमें असत्त्व ) माना है वह नही बनेगा । क्योकि उक्तकथनके अनुसार हेतुका पक्ष सपक्षमे सत्त्व ही विपक्षमे असत्त्व है । यदि दोनोको भिन्न मानते हो तो एक वस्तुमे भी स्वरूपसे अस्तित्व और पररूपसे नास्तित्वको भिन्न-भिन्न मानना चाहिए ।

शंका—किसी एकमें अस्तित्वकी सिद्धि होनेपर उसकी अन्यत्र नास्तित्व सिद्धि हो जाती है अत अस्तित्व और नास्तित्व ये दोनो भिन्न नहीं हैं ।

समाधान—एकके अस्तित्वकी सिद्धिके सामर्थ्यसे अन्यत्र उसके नास्तित्वकी सिद्धि हो जानेपर उसे सामर्थ्यसिद्धि मानकर भी भिन्न नही मानना तो बडी विचित्र बात है । तब तो कहींपर किसीकी नास्तित्व-सिद्धिके सामर्थ्यसे अस्तित्वकी सिद्धि होनेसे दोनोमें भिन्नताके अभावका प्रसंग आता है । जो इस प्रकार भाव ( अस्तित्व ) और अभाव ( नास्तित्व ) को एक कहता है वह न तो कही प्रवृत्ति कर सकता है और न कही-से निवृत्ति कर सकता है क्योंकि उसकी निवृत्तिका विषय जो भाव है वह अभावसे भिन्न नही है अभाव भावसे भिन्न नही है । अतः यथार्थमे अस्तित्व और नास्तित्वमें कहीं भेद मानना ही चाहिए । और जहाँ कही अस्तित्व

प्रतिषेध्य नास्तित्वके साथ अविनाभावी सिद्ध हो उसे ही हमारे उक्त अनुमानमे दृष्टान्त रूपसे समझ लेना चाहिए। अस्तु,

स्वरूपकी अपेक्षा अस्तित्व और पररूपकी अपेक्षा नास्तित्वमे कोई विरोध नही है। जैसे स्वरूपके ग्रहण-से वस्तुका अस्तित्व कायम है वैसे ही पररूपके त्यागपर भी वस्तुका अस्तित्व कायम है। यदि वस्तु स्वरूपके ग्रहणकी तरह पररूपको भी ग्रहण करने लगे तो अपने और परायेके भेदका सर्वथा अभाव हो जाये। इसी तरह यदि वस्तु पररूपके त्यागकी तरह स्वरूपको भी त्याग दे तो शून्यताका ही प्रसग उपस्थित हो जाये। अत सम्पूर्ण वस्तुएँ स्वद्रव्यमें है, परद्रव्यमे नही। स्वद्रव्यको स्वीकार और परद्रव्यको तिरस्कारकी व्यवस्था-से वस्तुका स्वरूप बनता है। स्वद्रव्यकी तरह परद्रव्यको भी स्वीकार करनेपर स्वद्रव्य और परद्रव्यके भेद-का ही अभाव हो जायेगा। अत. जैसे जीवादि वस्तु स्वद्रव्य जीवत्व रूपसे है, परद्रव्य पुद्गलादि रूपसे नही है, स्वभाव ज्ञानादि रूपमे है, परभाव रूपादि रूपसे नही है। वैसे ही सब वस्तुओके सम्बन्धमे जानना चाहिए।

इसी तरह प्रत्येक वस्तु स्वक्षेत्रमे है और परक्षेत्रमे नही है इसमे भी कोई विरोध नही है। क्योकि स्वक्षेत्रके ग्रहण और परक्षेत्रके त्यागपर ही वस्तुका वस्तुत्व कायम है। अन्यथा क्षत्रोके संकरका प्रसंग आता है। निश्चयनयसे प्रत्येक वस्तुकी स्वात्मा ही उसका क्षेत्र है और व्यवहारनयसे आकाश आदि है। स्वद्रव्य और स्वक्षेत्रकी तरह प्रत्येकवस्तु स्वकालमें है, परकालमे नही है, इसमे भी कोई विरोध नही है। क्योकि स्वकालके ग्रहण और परकालके त्यागसे ही वस्तुका वस्तुत्व कायम है अन्यथा कालोके साकर्यका प्रसग आता है।

शंका—इस प्रकारसे तो एक वस्तुमें अस्तित्व और नास्तित्व दोनो सिद्ध हुए तब तो केवल अस्तित्व या केवल नास्तित्वकी सिद्धिकी बात तो नही रहती क्योकि किसी वस्तुमे केवल अस्तित्व या केवल नास्तित्व नही रहता।

समाधान—नयविवक्षासे केवल अस्तित्व आदि भी सम्भव है। एक वस्तुमे अस्तित्व आदि नाना धर्मोके सिद्ध होनेपर भी यदि वादि-प्रतिवादी उसमेसे एक धर्मको मानता है तो जिस धर्मको वह नही मानता उसे उसका अविनाभावी मानकर सिद्ध किया जाता है। इस प्रकार एक वस्तुमे युक्तिपूर्वक सिद्ध किये गये अस्तित्व आदि सात धर्म किसी-किसी ज्ञाताके हृदयमे सात प्रकारकी शकाएँ उत्पन्न करते है अत सात प्रकार-की जिज्ञासा होती है। सात प्रकारकी जिज्ञासासे सात प्रकारके प्रश्न होते है और सात प्रकारके प्रश्नोके उत्तर रूपमे सात प्रकारके वचन प्रयोग होते है अत प्रश्नके वशसे एक वस्तुमे सप्तभंगी होती है यह कथन उचित है। क्योकि सातके अतिरिक्त आठवाँ भगकी उत्पत्तिमें निमित्त प्रश्नान्तर सम्भव नही है और प्रश्नान्तर सम्भव न होनेका कारण यह है कि जिज्ञासान्तर सम्भव नही है। और जिज्ञासान्तर सम्भव न होनेका कारण यह है कि सातके अतिरिक्त कोई आठवी शंका नही है। और नयी शंका उत्पन्न न होनेका कारण यह है कि विधिनिषेधकी कल्पनाके द्वारा वस्तुमे कोई आठवाँ अविरुद्ध अन्यधर्म नही बनता।

यदि कोई उक्त सात प्रकारके प्रश्नोके अतिरिक्त नया प्रश्न उठाना चाहता है तो वह प्रश्न पृथक्-पृथक् अस्तित्व-नास्तित्वके सम्बन्धमें है या समस्त अस्तित्व-नास्तित्वके सम्बन्धमे है। यदि पृथक् अस्तित्व-नास्तित्वके सम्बन्धमें नया प्रश्न है तो प्रधानरूपसे अस्तित्व या नास्तित्व सम्बन्धी प्रश्न प्रथम और दूसरे नम्बरके प्रश्नोमे ही गर्भित हो जाते है। यदि सत्त्वको गौण करके और नास्तित्वको प्रधान करके प्रश्न है तो दूसरे प्रश्नमे गर्भित हो जायेगा और यदि नास्तित्वको गौण करके और अस्तित्वको प्रधान करके प्रश्न है तो प्रथम प्रश्नमे गर्भित हो जायेगा।

यदि समस्त अस्तित्व-नास्तित्वके विषयमे नया प्रश्न है तो क्रमसे होनेपर तीसरेमे और युगपत् होनेपर चतुर्थमे गर्भित हो जाता है। इसी तरह पहले और चौथेको मिलाकर किये गये प्रश्न पाँचवेंमे, दूसरे और चौथेको मिलाकर किया गया प्रश्न छठेमे और तीसरे-चौथेको मिलाकर किया गया प्रश्न सातवेंमे गर्भित हो जाता है।

वाक्येऽवधारणं तावदनिष्टार्थनिवृत्तये।
कर्तव्यमन्यथानुक्तसमत्वात्तस्य कुत्रचित् ॥५३॥
सर्वथा तत्प्रयोगेऽपि सत्त्वादिप्राप्तिविच्छिदे।
स्यात्कार. संप्रयुज्येतानेकान्तद्योतकत्वतः ॥५४॥

---

इस तरह सभी अन्य नये प्रश्नोंका अन्तर्भाव सात ही प्रश्नोमें हो जाता है।

पहले अस्तित्व और तीसरे अस्तित्व-नास्तित्वको मिलाकर नया प्रश्न उत्पन्न करना तो पुनरुक्त है क्योकि पहला अस्तित्व भंग तो तीसरे भंगका ही अवयव होनेसे पूछा जा चुका है। इसी तरह प्रथम भंगको चतुर्थ आदि भंगोके साथ, द्वितीय भंगको तीसरे आदि भंगोंके साथ, तीसरेको चौथे आदि भंगोंके साथ, चौथे-को पाँचवे आदि भंगोके साथ, पाँचवेंको छठेके साथ और छठेको सातवेंके साथ मिलाकर उत्पन्न हुए भंग भी पुनरुक्त जानने चाहिए। अतः तीसरे, चौथे, पाँचवे, छठे और सातवें भंगोके योगसे भी नया भंग नही बन सकता।

शंका—तब तो तीसरे आदि भंग भी पुनरुक्त कहे जायेंगे ?

**समाधान**—नही, क्योकि तीसरे अस्ति नास्ति भंगमे दोनो धर्मोको क्रमसे प्रधानरूपसे कहा गया है, पहले और दूसरे भंगमे दोनोको उस रूपसे नही कहा गया। पहलेमे केवल अस्तित्व धर्म प्रधान है और दूसरे-मे केवल नास्तित्व धर्म प्रधान है, और चतुर्थ भगोमे दोनो धर्म युगपद् प्रधान है अतः वह भी पुनरुक्त नही है। पाँचव भगमे अस्तित्व और अवक्तव्यधर्म प्रधान है। छठेमे नास्तित्व और अवक्तव्यधर्म प्रधान है तथा सातवेमे क्रम और अक्रमसे विवक्षित अस्तित्व और नास्तित्वधर्म प्रधान हैं, अतः पुनरुक्तिपना नही है।

शंका—इस तरह तो तृतीयको प्रथम भंगके साथ मिलानेपर दो अस्तित्व और एक नास्तित्वका प्राधान्य होनेसे तथा तीसरेको दूसरेके साथ मिलानेसे दो नास्तित्व और एक अस्तित्वकी प्रधानतासे अपुनरुक्त भंग बन सकते है क्योकि उक्त सात भंगोमे इस रूपसे कथन नही किया गया है ?

**समाधान**—यह ठीक नही है क्योकि एक वस्तुमे अनेक अस्तित्व या अनेक नास्तित्व या अनेक अवक्तव्यधर्म नही रह सकते। तथा सप्तभंगी एक ही वस्तुके धर्मोंको लेकर होती है, अनेक वस्तुओके धर्मोंको लेकर नही होती। किन्तु एक ही वस्तुके अनेक धर्मोंको लेकर अनेक सप्तभंगियाँ हो सकती हैं। जैसे, जीव-वस्तुमे जीवत्वको अपेक्षा अस्तित्व अजीवत्वकी अपेक्षा नास्तित्व, या मुक्तत्वकी अपेक्षा अस्तित्व अमुक्तत्वकी अपेक्षा नास्तित्व, इस तरह एक ही वस्तुके अनन्तधर्मोंको लेकर एक ही वस्तुमे अनन्त सप्तभंगियाँ पृथक्-पृथक् हो सकती हैं।

शंका—सात प्रकारके उक्त वचनोमे-से किसी एक भंगवचनसे भी अनन्तधर्मात्मक वस्तुका कथन हो जाता है अत शेष वचन विकल्प व्यर्थ क्यो नही है ?

**समाधान**—नही, क्योकि उन शेष वचनोमे अन्य-अन्य धर्मोंको प्रधानतासे तथा शेषधर्मोंकी गौणतासे वस्तुकी प्रतिपत्ति होती है अतः वे सभी वचन उपयोगी है।

आगे 'सब सत् ही हैं' इस वाक्यमें 'ही' के प्रयोगकी सार्थकता बतलाते हैं—

**अनिष्ट अर्थका निवृत्तिके लिए वाक्यमें अवधारण (हीका प्रयोग) करना चाहिए। हीका प्रयोग नहीं करनेपर, कहीं-कहीं वाक्य न कहे गयेके समान समझा जाता है।**

आगे 'स्यात्' पदके प्रयोगका समर्थन करते हैं—

**उस 'ही' का प्रयोग करनेपर भी सर्वथा सत्त्व आदिकी प्राप्तिका निषेध करनेके लिए 'स्यात्' शब्दका प्रयोग करना चाहिए; क्योंकि वह 'स्यात्' शब्द अनेकान्तका द्योतक है।**

'स्यात् अस्ति एव जीवः' कथंचित् जीव है ही, इस पहले वाक्यमें 'स्यात्' पदका प्रयोग करना योग्य है। यदि उसका प्रयोग नही किया जायेगा और 'जीव है ही' इतना ही कहा जायेगा तो सभी प्रकारोसे

स्याच्छब्दादप्यनेकान्तसामान्यस्यावबोधने ।
शब्दान्तरप्रयोगोऽत्र विशेषप्रतिपत्तये ॥५५॥

जीवके अस्तित्वका प्रसंग आयेगा अर्थात् जैसे जीव जीवत्व रूपसे है वैसे ही पुद्गलादिके अस्तित्व रूपसे भी उसके अस्तित्वका प्रसंग आयेगा क्योंकि 'जीव है ही' इस वाक्यसे ऐसा ही अर्थ निकलता है। यदि तुम कहोगे कि हम प्रकरण आदिसे जीवमे पुद्गल आदिके अस्तित्वकी व्यावृत्ति कर देंगे तो उसे 'जीव है ही' इस वाक्यका शब्दार्थ तो नही मान सकते क्योकि इस वाक्यसे सुननेवालेको ऐसा बोध नही होता कि जीव अमुक रूपसे तो है और अमुक रूपसे नही है।

**शंका**—जीवमे अस्तित्व सामान्य पाया जाता है पुद्गल आदिका अस्तित्व तो सामान्य नही है विशेष है, अत पुद्गल आदिके अस्तित्व विशेषकी जीवमे प्राप्ति ही नही है। तब उसकी निवृत्तिके लिए 'स्यात्' पदका प्रयोग करना व्यर्थ है।

**समाधान**—तब तो 'जीव है ही' इस वाक्यमे 'ही' लगाना व्यर्थ है।

**शका**—'ही' यह बतलानेके लिए लगाया गया है कि जीव स्वगत अस्तित्व विशेषसे ही 'अस्ति' है।

**समाधान**—स्वगत अस्तित्व विशेषसे ही यदि जीव 'अस्ति' है तो इसका मतलब हुआ कि परगत अस्तित्वसे जीव 'अस्ति' नही है। और तब 'जीव है ही' मे ही लगाना व्यर्थ हो जाता है। और बिना 'ही' का वाक्य उचित नही है क्योकि केवल 'जीव है' कहनेसे तो उसके अस्तित्वकी तरह नास्तित्वका भी अनुषग आता है। 'ही' का लगाना तो तभी सार्थक हो सकता है जब सभी प्रकारसे जीवका अस्तित्व स्वीकार करके उसके नास्तित्वका निरास किया जाये, अन्यथा नही। किन्तु 'ही' के साथ जीव अस्तित्व सामान्यसे है, पुद्गलादिगत अस्तित्वविशेषसे नही है इस प्रकारका बोध करानेके लिए तो 'स्यात्' पदका प्रयोग करना आवश्यक है क्योकि उसीसे उक्त प्रकारके अर्थका द्योतन होता है।

**शंका**—जो भी वस्तु 'सत्' है वह स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र, स्वकाल और स्वभावसे ही सत् है अन्यसे नही क्योकि दूसरोका कोई प्रकरण ही नही है।

**समाधान**—आपका उक्त कथन सत्य है किन्तु विचारणीय यही है कि किस प्रकारके शब्दसे वैसा अर्थबोध हो सकता है। विचार करनेपर 'स्यात्' पदका प्रयोग ही आवश्यक प्रतीत होता है उसके बिना उक्त प्रकारका अर्थबोध नही हो सकता।

अत. प्रत्येक वाक्यके साथ 'ही' की तरह 'स्यात्' पदका भी प्रयोग करना चाहिए।

**यद्यपि केवल एक 'स्यात्' शब्दसे ही अनेकान्त सामान्यका ज्ञान हो जाता है फिर भी [illegible] विशेषधर्मोका ज्ञान करानेके लिए अन्य शब्दोका प्रयोग करना आवश्यक है।**

स्यात् शब्दके अनेकान्त आदि अनेक अर्थ है। इसपरसे किन्हीका कहना है कि स्यात् शब्दसे ही जब अनेकान्तात्मक वस्तुका कथन हो जाता है तो उसके साथमे 'जीव अस्ति एव' आदि शब्दोंका प्रयोग करना व्यर्थ है किन्तु यदि ऐसा कहनेवाले 'स्यात्' शब्दको अनेकान्त विशेषका वाचक मानकर प्रयोग करते है तब तो उसके साथ अन्य शब्दोका प्रयोग न करनेपर कोई आपत्ति नही है क्योकि 'स्यात्' शब्दसे ही अन्य शब्दोका बोध हो जाता है। किन्तु यदि अनेकान्त सामान्यके वाचक 'स्यात्' शब्दका वे प्रयोग करते है तो 'जीव अस्ति एव' आदि शब्दोंका प्रयोग निरर्थक नही है। क्योंकि 'स्यात्' शब्दसे अनेकान्त सामान्यका बोध होनेपर भी विशेषका ज्ञान करानेके लिए विशेष शब्दोका प्रयोग आवश्यक होता है। जैसे वृक्ष शब्दसे वृक्ष सामान्यका बोध होनेपर भी विशेषार्थीको आमका पेड या नीमका पेड़ आदि कहना होता है।

सोऽप्रयुक्तोऽपि वा तज्ज्ञैः सर्वत्रार्थात्प्रतीयते ।
यथैवकारोऽयोगादिव्यवच्छेदप्रयोजनः ॥५६॥ ] त० श्लो० वा० १.६

स्यात् शब्द अनेकान्तका वाचक या द्योतक रहे, किन्तु प्रत्येक वाक्यके साथ उसका प्रयोग तो नहीं देखा जाता, तब कैसे अनेकान्तकी प्रतीति हो सकती है, इसका उत्तर ग्रन्थकार देते हैं—

**प्रत्येक पद या वाक्यके साथ प्रयोग नहीं किये जानेपर भी स्याद्वादको जाननेवाले पुरुष उस स्यात् शब्दकी सर्वत्र प्रतीति कर लेते हैं। जैसे अयोग, अन्ययोग और अत्यन्तायोगका व्यवच्छेद कारक एवकार ( ही ) का प्रयोग नहीं किये पर भी जाननेवाले उसे समझ ही लेते हैं।**

जैसे 'चैत्रनामक व्यक्ति धनुषधारी है' इस वाक्यमे एवकार ( ही ) नही है फिर भी इससे यही समझा जाता है कि चैत्र धनुषधारी ही है वह तलवार आदि धारण नही करता। यहाँ जो एवकार ( ही ) है उसका अर्थ अयोग व्यवच्छेद होता है। 'तथा अर्जुन धनुषधारी था' इस वाक्यमें भी एवकार ( ही ) नही है फिर भी धनुर्विद्यामें अर्जुनकी ख्याति होनेसे जाननेवाले इसका यही अर्थ करते हैं कि अर्जुन ही धनुषधारी था। इससे यह ध्वनित होता है कि अर्जुनके समान धनुषधारी अन्य कोई व्यक्ति नही था। इसे अन्ययोग व्यवच्छेद कहते हैं। 'नील कमल होता है' इस वाक्यमें भी एवकार ( ही ) नही है। फिर भी जाननेवाले इसका अर्थ यही लेते हैं कि नीलकमल होता ही है यहाँ 'ही' को कमलमें नीलपनेका अत्यन्त अयोगका व्यवच्छेद करनेवाला होनेसे अत्यन्तायोग व्यवच्छेद कहते हैं। इस तरह एवकारका प्रयोग उक्तवाक्योके साथ नही होनेपर भी प्रकरणके अनुसार जानकार लोग स्वयं समझ लेते है कि इस वाक्यमे अमुक अर्थवाले एवकारका प्रयोजन है। उसी तरह सभी स्थलोपर स्यात्पदका प्रयोग नही होनेपर भी 'सब अनेकान्तात्मक है' इस प्रकारकी व्यवस्थाके होनेसे एकान्तका व्यवच्छेद करनेके लिए स्यात्पदकी प्रतीति जानकारोको स्वयं हो जाती है। कोई पदार्थ-पदका अर्थ अथवा वाक्यार्थ सर्वथा एकान्तात्मक नही है। हाँ, कथंचित् एकान्तात्मकपना तो सुनयकी अपेक्षासे अनेकान्तात्मकरूप ही है। अत. सात प्रकारके प्रमाणवाक्योमे और सात प्रकारके नयवाक्यों-में एवकारकी तरह स्यात्पदका प्रयोग नही होनेपर भी उसे समझकर जोड लेना चाहिए।

शंका—प्रमाणवाक्य कौन है और नयवाक्य कौन है ?

समाधान—सकलादेशको प्रमाणवाक्य और विकलादेशको नयवाक्य कहते हैं।

शंका—सकलादेश कौन है और विकलादेश कौन है ?

किन्होका मत है कि अनेकान्तात्मक वस्तुका कथन करना सकलादेश है और एकधर्मात्मक वस्तुका कथन करना विकलादेश है। किन्तु ऐसा माननेपर प्रमाण और नयवाक्य सात-सात प्रकारके नही हो सकते क्योकि स्यादस्ति, स्यान्नास्ति और स्यादवक्तव्य ये तीन वाक्य एक-एक धर्मका ही कथन करते हैं अतः विकलादेशी होनेसे ये तीनो सर्वथा नयवाक्य ही कहे जायेंगे। और शेष चार वाक्य ( स्यादस्ति नास्ति, स्यादस्ति अवक्तव्य, स्यान्नास्ति अवक्तव्य और स्यादस्ति नास्ति अवक्तव्य ) अनेकधर्मोका कथन करनेसे सर्वदा प्रमाणवाक्य कहे जायेंगे। किन्तु तीन नयवाक्य और चार प्रमाणवाक्य तो सिद्धान्त सम्मत नही है।

किन्हीका कहना है कि धर्मीमात्रका कथन सकलादेश है और धर्ममात्रका कथन विकलादेश है। किन्तु यह भी ठीक नही है क्योंकि केवल धर्मीका या केवलधर्मका कथन कर सकना सम्भव नही है।

शंका—स्यात् जीव ही है और स्यात् अस्ति एव, इस प्रकार धर्मीमात्रका तथा धर्ममात्रका कथन तो सम्भव है ?

समाधान—नही, क्योंकि जीवशब्दसे जीवत्व धर्मात्मक जीववस्तुका कथन होता है और 'अस्ति' शब्दसे अस्तित्व धर्मसे विशिष्ट किसी वस्तुका कथन होता है।

किन्हीका कहना है कि अस्ति आदि सातों वचनोंमेसे प्रत्येक वाक्य तो विकलादेश है और सातो मिलकर सकलादेश है। किन्तु ऐसा कहनेवाले भी युक्ति और आगममे कुशल नही है, क्योंकि इस प्रकारकी न तो

युक्ति ही है और न आगम ही है । प्रत्येक स्यादिस्त आदि वाक्य सकलका प्रतिपादक न होनेसे विकलादेश है यह युक्ति समीचीन नही है क्योकि ऐसी स्थितिमे तो उन वाक्योंके समुदायको भी विकलादेशत्वका प्रसंग आता है । तथा सातों वाक्य मिलकर भी समस्त अर्थका प्रतिपादन नही कर सकते । समस्त श्रुत ही समस्त अर्थोका कथन कर सकता है ।

शंका—उक्त सात वाक्योंका समुदाय ही तो सम्पूर्ण श्रुत है उनसे भिन्न कोई अन्य श्रुत नहीं है ।

समाधान—तब तो एक अनेक आदि सप्तभंगात्मक वाक्योंको अश्रुतपनेका प्रसंग आता है क्योंकि सम्पूर्णश्रुतके अर्थका 'स्यादस्ति' आदि सात प्रकारके वाक्यसे प्रकाशन हो जाता है अत प्रकाशितको प्रकाशित करना व्यर्थ है ।

शंका—उसके द्वारा तो अस्तित्व आदि सात धर्मोका ही कथन होता है और एक अनेक आदि सात धर्मोका कथन एक अनेक आदि विशेषधर्मरूप सात वाक्योंके द्वारा होता है अतः व्यर्थ होनेसे उसे अश्रुतपनेका प्रसंग नही आता है ?

समाधान—तब तो अनन्त धर्मात्मक वस्तुका कथन न करनेके कारण 'स्यादस्ति' आदि वाक्योको सकलादेशीपना नही बन सकेगा ।

यदि अस्तित्व आदि सात धर्मोको मुख्यतासे, शेष अनन्त सप्तभंगियोके विषयभूत अनन्त सात धर्म-स्वरूप वस्तुका अभेदवृत्ति या अभेदोपचारके द्वारा कथन करनेसे अस्तित्व आदि सप्तभेदरूप वाक्यको सकलादेशी मानते हो तो 'कथंचित् जीवादि वस्तु सत्स्वरूप ही है' यह वाक्य भी सकलादेशी है क्योकि यह एक वाक्य अस्तित्वधर्मकी मुख्यतासे शेष अनन्तधर्मात्मक वस्तुका कथन करता है । कथंचित् जीवादि वस्तु नास्ति स्वरूप ही हैं, यह दूसरा वाक्य नास्तित्वधर्मको मुख्यतासे शेष अनन्त धर्मात्मक वस्तुका कथन करता है । कथंचित् जीवादिवस्तु अवक्तव्य ही हैं, यह वाक्य अवक्तव्य धर्मकी मुख्यतासे शेष अनन्तधर्मात्मक वस्तुका कथन करता है । जीवादि वस्तु कथंचित् अस्ति नास्तिरूप ही हैं, यह वाक्य क्रमसे विवक्षित दोनो धर्मोकी मुख्यतासे शेष अनन्त धर्मात्मक वस्तुका कथन करता है । इसी तरह कथचित् अस्ति अवक्तव्यकी मुख्यतासे पाचवाँ वाक्य, कथचित् नास्ति अवक्तव्य धर्मकी मुख्यतासे छठा वाक्य तथा कथचित् अस्ति नास्ति अवक्तव्य धर्मकी मुख्यतासे सातवाँ वाक्य शेष अनन्त धर्मात्मक वस्तुका कथन करता है । अत. उक्त सातो वाक्योमें प्रत्येक वाक्य सकलादेशी है ।

शंका—फिर तो प्रथम वाक्यसे ही सम्पूर्ण वस्तुका कथन हो जानेके कारण दूसरे आदि वाक्य निष्फल हैं ?

समाधान—तब तो एक ही सप्तभंगीके द्वारा सम्पूर्ण वस्तुका कथन होनेसे अन्य सप्तभंगियाँ क्यो नही निष्फल कही जायेंगी ?

शंका—एक सप्तभंगीके द्वारा प्रधानरूपसे अपने विषयभूत सात धर्मस्वरूप अर्थका ही कथन होता है, अन्य सप्तभंगियाँ भी अपने-अपने विषयभूत अन्य-अन्य सात धर्मोका कथन करती हैं अत. वे निष्फल नही हैं ।

समाधान—तो प्रथम वाक्यके द्वारा अपने विषयभूत एक धर्मात्मक वस्तुका प्रधानरूपसे कथन किया जाता है । इसी तरह दूसरे आदि वाक्य भी अपने-अपने विषयभूत एक-एक धर्मात्मक वस्तुका कथन करते हैं तब वे निष्फल क्यों हैं ?

शंका—वस्तुका एक धर्मात्मकपना प्रधान कैसे हुआ ?

समाधान—चूँकि शब्दके द्वारा वैसा ही कहा जाता है ।

अनेकान्तोऽप्यनेकान्तः प्रमाणनयसाधनः ।
अनेकान्तः प्रमाणात्ते तदेकान्तोऽर्पितान्नयात् ॥ बृ० स्व० स्तो०

---

शंका—इसी तरह शेष अनन्तधर्मात्मकपना प्रधान क्यों नहीं है ?

समाधान—चूँकि एक वाक्यसे अनन्तधर्मात्मकपना नहीं सुना जाता ।

शंका—तब एक ही वाक्यसे अनन्तधर्मात्मक वस्तुका बोध कैसे होता है ?

समाधान—अभेदवृत्ति या अभेदोपचारके द्वारा एक धर्मसे शेष अनन्त धर्मोका बोध कर लिया जाता है ।

शंका—तब तो सुने हुए के समान ही उसके द्वारा गम्यमान अनन्तधर्मोंको भी उस एक वाक्यका अर्थ मानकर उन्हे भी प्रधान मानना चाहिए अन्यथा श्रुतकी तरह ही सुने हुए वाक्यार्थको भी गौण मानना चाहिए ।

समाधान—तब गौण वाक्यार्थ और मुख्य वाक्यार्थका भेद कैसे करेंगे, सभी शब्द व्यवहारवादी गौण और मुख्य वाक्यार्थोको मानते हैं ।

शंका—शब्दके द्वारा जिसका निश्चल रूपसे बोध होता है वह मुख्यवाक्यार्थ है चाहे वह श्रूयमाण हो अथवा गम्यमान हो और जिसका सचल बोध होता वह गौण वाक्यार्थ है । अतः शब्दके द्वारा गृहीत धर्म ही मुख्य होता है और अन्य गौण होता है । ऐसा कहना ठीक नही है ।

समाधान—जो निश्चल बोध होता है वही मुख्य वाक्यार्थ होता है ऐसा कोई नियम नही है । जाननेवालेके द्वारा जाननेके लिए इष्ट वस्तु जब मुख्यार्थ होती है तो उसके प्रति कहे गये शब्दके द्वारा गृहीत धर्म प्रधान होता है और शेष अनन्त धर्म गौण होते हैं ।

शंका—'अस्ति जीव' इस वाक्यमे 'अस्ति' शब्दके वाच्य अर्थसे जीव शब्दका वाच्य अर्थ भिन्न है या अभिन्न है । यदि दोनो शब्दोका अर्थ एक ही है तो दोनों शब्दोंके प्रयोगकी आवश्यकता नहीं है । यदि दोनोंका अर्थ भिन्न है तो 'अस्ति' शब्दके वाच्यार्थ अस्तित्वसे भिन्न होनेके कारण जीवके नास्तित्वका प्रसंग आता है । क्योंकि जो सत्से भिन्न होता है वह असत् होता है ।

समाधान—यह दोष सर्वथा एकान्तवादियोके ही योग्य है, स्याद्वादी जैनोके योग्य नही है क्योंकि स्याद्वादी जैन 'अस्ति' शब्दके वाच्य अर्थसे जीव शब्दका वाच्य अर्थ कथंचित् भिन्न मानते हैं । पर्यायार्थिककी दृष्टिसे 'अस्ति' शब्दका अर्थ 'सत्' है और जीव शब्दका अर्थ है जीवनक्रिया विशिष्ट वस्तु । किन्तु द्रव्यार्थिकनयसे दोनोके अर्थमें भेद नही है । इसमें कोई दोष नहीं है । हम जैन जिस रूपसे वस्तुको सत् मानते हैं उसी रूपसे असत् नही मानते । और जिस रूपसे असत् मानते हैं उसी रूपसे सत् नही मानते ।

शंका—ऐसा माननेमें तो एकान्तवादका दोष आता है क्योंकि स्वरूपकी अपेक्षा वस्तु सत् ही है और पररूपकी अपेक्षा असत् ही है ।

समाधान—सुनयकी अपेक्षासे एकान्तको मानना समीचीन है और प्रमाणकी अपेक्षासे अनेकान्तका मानना समीचीन है । जिस अपेक्षासे अनेकान्त है उस अपेक्षासे अनेकान्त ही है, इस प्रकारका एकान्त अनिष्ट नहीं है । कहा भी है—

**प्रमाण और नयके द्वारा अनेकान्त भी अनेकान्तरूप है । प्रमाणकी अपेक्षासे अनेकान्त है और नयकी अपेक्षासे एकान्त है ।**

किन्तु अनेकान्तमें अनेकान्तके माननेसे अनवस्था दोष नही आता है क्योंकि एकान्तकी सापेक्षतासे ही अनेकान्तकी व्यवस्था बनती है और अनेकान्तकी सापेक्षतासे एकान्तकी व्यवस्था बनती है । परन्तु एकान्तके

[धर्मधर्म्यविनाभावः सिद्धत्यन्योन्यवीक्षया ।
न स्वरूपं स्वतो ह्येतत्कारकज्ञापकाङ्गवत् ॥
सदेव सर्वं को नेच्छेत् स्वरूपादिचतुष्टयात् ।
असदेव विपर्यासान्न चेन्न व्यवतिष्ठते ॥]—आ० मी०

---

अनेकान्तसापेक्ष होनेसे और अनेकान्तके एकान्त सापेक्ष होनेसे अन्योन्याश्रय नामक दोष नही आता है क्योंकि स्वरूपसे वस्तु अनेकान्तात्मक ही प्रसिद्ध है उसमे एकान्तकी अपेक्षाकी आवश्यकता नही है। और एकान्तको भी वस्तुरूपसे अनेकान्तकी अपेक्षा नही है। हाँ, उन दोनोका अविनाभाव—एकके बिना दूसरेका न होना—परस्परकी अपेक्षासे सिद्ध होता है।

यही बात आप्तमीमासामें स्वामी समन्तभद्रने कही है—

धर्म और धर्मीका अविनाभाव तो परस्परकी अपेक्षासे सिद्ध होता है किन्तु उनका स्वरूप परस्परकी अपेक्षासे सिद्ध नहीं होता। वह तो स्वयं अपने कारणोंसे बन जाता है जैसे कर्तापना कर्मपनेकी अपेक्षासे है और कर्मपना कर्तापनेकी अपेक्षासे है। इस तरह कर्तापने और कर्मपने का व्यवहार ही परस्पर सापेक्ष है, कर्ता और कर्मका स्वरूप परस्पर सापेक्ष नही है। वह तो अपने-अपने अर्थोंसे स्वत. उत्पन्न होता है। ऐसे ही प्रमाण और प्रमेयका स्वरूप तो अपने-अपने कारणोसे स्वत. सिद्ध है किन्तु उनमें जो ज्ञाप्य ज्ञापक व्यवहार है वह परस्परकी अपेक्षासे है। इसी प्रकार अस्ति और जीवमें धर्म-धर्मीपनेका अविनाभाव एक-दूसरेकी अपेक्षासे है किन्तु दोनोंका स्वरूप स्वत: सिद्ध है। यही बात एकान्त और अनेकान्तके सम्बन्धमें भी जानना चाहिए।

अत: स्वरूपकी अपेक्षा जीवादि कथंचित् सत्स्वरूप ही है, और पररूपकी अपेक्षा कथंचित् नास्तिस्वरूप ही है। ये दो भंग सभी वादियोके लिए मान्य है, इनको माने बिना अपने-अपने इष्ट तत्त्वकी व्यवस्था नही बन सकती इसीसे स्वामी समन्तभद्रने आप्तमीमासामे कहा है—

ऐसा कौन लौकिक या परीक्षक है जो सभी चेतन-अचेतन पदार्थोंको स्वरूप आदि चारकी अपेक्षासे सत्स्वरूप ही और पररूप आदि चारकी अपेक्षासे असत्स्वरूप ही नही मानना चाहेगा। यदि वह ऐसा मानेगा तो उसके इष्ट तत्त्वकी व्यवस्था ही नहीं बन सकती।

अब आगे जीव आदि अवक्तव्य कैसे है यह बतलाते है—

उक्त प्रकारसे पहले कहे गये तथा परस्परमें एक-दूसरेके विरोधी और एक साथ प्रधान रूपसे विवक्षित अस्ति, नास्ति दोनो धर्मोंकी एक वस्तुमे कथन करने की इच्छा होनेपर उस प्रकारके किसी शब्दके न होनेसे जीवादि अवक्तव्य है।

आशय यह है कि एक वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व गुणोके एक साथ विद्यमान होते हुए भी केवल सत्त्व शब्दके द्वारा उन दोनोको एक साथ नही कहा जा सकता क्योकि सत्त्व शब्द असत्त्व धर्मको कहनेमें असमर्थ है। इसी तरह केवल असत्त्व शब्दसे भी उन दोनो धर्मोंको नही कहा जा सकता क्योंकि असत्त्व शब्द सत्त्वधर्मको नही कह सकता। शायद कहा जाये कि कोई एक ऐसे पदका संकेत कर लिया जायेगा जो दोनों धर्मोंको एक साथ कह सकता हो, किन्तु ऐसा कहना भी ठीक नही है, क्योकि वह साकेतिक पद भी क्रमसे ही दोनो धर्मोका ज्ञान करानेमे समर्थ है, युगपत् नही। अत. एक साथ प्रधानरूपसे विवक्षित सत्त्व और असत्त्वधर्मोंसे युक्त वस्तु वाचकोके न होनेसे अवक्तव्य है। किन्तु वह सर्वथा वक्तव्य नही है क्योंकि अवक्तव्य शब्दसे तथा अन्य छह वाक्योके द्वारा वक्तव्य भी है अत. कथंचित् अवक्तव्य है यह निर्णीत होता है। इसी तरह शेष तीन भंगोकी भी योजना कर लेनी चाहिए। ये सातो ही भंग चूँकि अस्तित्व आदि धर्मकी मुख्यतासे अनेक धर्मात्मक वस्तुका कथन करते हैं अत. इनके समुदायको प्रमाण सप्तभंगी कहते हैं।

सर्वं शब्दनयास्तेन परार्थप्रतिपादने ।
स्वार्थप्रकाशने मातुरिमे ज्ञाननयाः स्थिताः ॥११०॥

तैर्नीयमानवस्त्वंशाः[1] कथ्यन्तेऽर्थनयाश्च ते ।
त्रैविध्यं व्यवतिष्ठन्ते प्रधानगुणभावतः ॥१११॥

यत्र प्रवर्तते स्वार्थे नियमादुत्तरो नय. ।
पूर्वपूर्वो नयस्तत्र वर्तमानो न वार्यते ॥११२॥

सहस्रेऽष्टशती[2] यद्वत्तस्यां पञ्चशती मता ।
पूर्वसंख्योत्तरस्या[3] वे संख्यायामविरोधतः ॥११३॥

पूर्वत्र नोत्तरा संख्या यथायातानुवर्त्यते ।
तथोत्तरनय. पूर्वनयार्थे सकले सदा ॥११४॥

नय के अन्य भेद—

**अत: उक्त सभी नय दूसरोंके लिए अर्थका कथन करनेपर शब्दनय हैं और ज्ञाताके लिए अर्थका प्रकाशन करनेपर ज्ञाननय हैं। तथा उनके द्वारा ज्ञात किये गये वस्तुके धर्म कहे जाते हैं इसलिए वे अर्थनय हैं। अत प्रधानता और गौणतासे नयोंके तीन भेद होते हैं।**

जगत्मे पदार्थके तीन रूप पाये जाते है—ज्ञानरूप, शब्दरूप और अर्थरूप। जैसे घट पदार्थ अर्थ रूप है, उसका ज्ञान ज्ञानरूप घट है, और उसका वाचक घट शब्द शब्दरूप घट है। इसी तरह नयके भी तीन रूप है— ज्ञाननय, शब्दनय और अर्थनय। ज्ञानरूप नयके द्वारा ज्ञाता स्वयं जानता है और जब वह अपने ज्ञात वस्तुधर्मोको शब्दके द्वारा दूसरोको बतलाता है तो वे शब्द शब्दनय कहे जाते हैं। और उस ज्ञाननयका विषयभूत अर्थ या शब्दनयका वाच्यरूप अर्थ अर्थनय कहा जाता है। अत उक्त सातो ही नय ज्ञानरूप भी हैं, शब्दरूप भी है और अर्थ रूप भी है। अत. सभी नय ज्ञाननय, शब्दनय और अर्थनयके भेदसे तीन प्रकारके जानने चाहिए। इनमेसे ज्ञान स्वरूप नय प्रधान है और शब्दरूप तथा अर्थरूपनय गौण हैं। अथवा इन तीनो भेदोमेंसे जहाँ जिसकी विवक्षा हो वह प्रधान और शेष गौण जानने चाहिए।

आगे बतलाते हैं कि इन नयोंकी प्रवृत्ति वस्तुमें किस प्रकारसे होती है—

**जिस अपने विषयमें उत्तरनय नियमसे प्रवृत्त होता है उसमें पूर्व-पूर्व नयको प्रवृत्ति करनेसे नहीं रोका जा सकता। जैसे हजारमें आठ सौ और आठसौ में पाँच सौ गर्भित हो जाते हैं, उत्तर संख्यामें पूर्व संख्याके समा जानेमें कोई विरोध नहीं है।**

**और जैसे उत्तरवर्तिनी संख्या पूर्वकी संख्यामें गर्भित नहीं होती है वैसे ही उत्तरनय समस्त पूर्व नयके विषयमें प्रवृत्ति नहीं करता है।**

यदि एवंभूतनयसे नैगमनयकी ओर तक क्रमसे देखा जाये तो नयोका विषय अधिक-अधिक होता जाता है और नैगमनयसे एवंभूतनय तक नयोका विषय उत्तरोत्तर अल्प होता जाता है। अतः उत्तरके नय पूर्व-पूर्व नयोंके विषयमें प्रवृत्ति नही कर सकते है किन्तु पूर्व-पूर्वके नय उत्तर-उत्तर नयके विषयको जान सकते हैं। जैसे हजारमें आठ सौ संख्याका समावेश तो हो जाता है कि आठ सौ में हजार संख्याका समावेश नही हो सकता। वैसे ही नैगमनय तो उत्तरके संग्रह आदि नयोंके विषयोमें प्रवृत्ति कर सकता है किन्तु संग्रह आदि नय नैगमनयके विषयमें प्रवृत्ति नही कर सकते है।

---

१. वै नो– अ० मु० १। २. –स्रे च शती –आ० ब० मु० १। ३. –सरत्वाम्या अ० ब० मु० १। –सरत्र स्यात् सं० – मु० २।

नयार्थेषु प्रमाणस्य वृत्तिः सकलदेशिनः ।
भवेन्न तु प्रमाणार्थे नयानामखिलेऽञ्जसा ॥११५॥
संक्षेपेण नयास्तावद् व्याख्याताः सूत्रसूचिताः ।
तद्विशेषाः प्रपञ्चेन संचिन्त्या नयचक्रतः ॥ ११६॥

●

---

इसी तरह—

नयोंके विषयोंमें सकलादेशी प्रमाणकी प्रवृत्ति होती है किन्तु समस्त प्रमाणके विषयमें नयोंकी प्रवृत्ति नहीं हो सकती ।

प्रमाण तो सकलवस्तुग्राही है और नय उसके एक देशको ही जानता है अतः नयके विषयको तो प्रमाण जान सकता है किन्तु प्रमाणका विषय जो पूर्ण वस्तु है उसे एकांशग्राही नय कैसे जान सकता है ।

आगे ग्रन्थकार नयकी चर्चाका उपसंहार करते हैं—

तत्त्वार्थसूत्रके प्रथम अध्यायके अन्तिम सूत्रमें सूचित किये गये नयोंका संक्षेपसे व्याख्यान किया गया । विस्तारसे उसके भेद-प्रभेद नयचक्र नामक ग्रन्थसे जानने चाहिए ।

●

---

१. मखिलेषु सा अ० ब० मु० १ ।

## परिशिष्ट ३

# द्र० स्व० प्र० नयचक्रमें उद्धृत पद्यानुक्रमणी


[ अ ]

अणुगुरुदेहपमाणो ११६★ [ द्रव्यसं० गा० १० ]

अप्पपएसा मुत्ता ८८

[ ऊ ]

ऊर्ध्वाधोगमनं नास्ति ६०

[ ए ]

एयम्मि पएसे खलु ८१

एवं मिच्छाइट्ठी १९३

एवमेव हि चैतन्यं २०३ [ एक० सप्त० १५ श्लो० ]

[ क ]

कालत्तयसंजुत्त ९९

केवलज्ञानसम्मिश्रो १२८

[ ख ]

खय उवसमिय विसोही १८६ [ लब्धिसा० गा० ३ ]

[ च ]

चरियं चरदि सगं सो २०१ [ पञ्चास्ति० गा० १५९ ]

[ ज ]

जीवो सहावणियदो २०० [ ,, गा० १५५ ]

जं खवोवसमं णाणं १३५

जिण सत्थादो अत्थे १५८ [ प्रव० सा० गा० ८६ ]

जो इह सुदेण भिण्णो १४१ [ समय प्रा० गा० ९ ]

[ ण ]

णिच्छयदो खलु मोक्खो १७४

णिय दव्व जाणणट्ठं १४१

[ त ]

त्रिसंज्ञिकोऽयं स्याच्छब्दो १२७

[ द ]

दव्वसुयादो भावं १४६, १७९

[ न ]

नानास्वभावसंयुक्तं ३८ [ आलापप० ]

नित्यैकान्तमतं यस्य ३०

निश्चयो दर्शनं पुंसि २०३ [ एक० स० १४ ]

[ प ]

पञ्चवर्णात्मकं चित्र १०२

पोग्गलदव्वे जो पुण १२

प्रत्यभिज्ञा पुनर्दानं २३

प्रमाणनयनिक्षेपै- १०२

[ भ ]

भरहे दुस्समकाले १७५ [ मोक्षपा० गा० ७६ ]

भावः स्यादस्ति नास्तीति ३८

[ म ]

मणसहियं सवियप्प ९९

मोहावरणयोर्हाने १८७

[ य ]

य एव नित्यक्षणिकादयो नयाः १४५ [ बृ० स्व० स्तो० ६१ ]

[ व ]

ववहारेणुवदिस्सदि १४२ [ समयप्रा० गा० ७ ]

व्यवहाराश्रयाद्यश्च ११६

[ स ]

सर्वथैकान्तरूपेण १०२

सवियप्पं णिवियप्पं ९९ [ सन्मति० १।३५ ]

संसयविमोहविब्भम १६२ [ द्रव्यसं० गा० ४२ ]

सा खलु दुविहा भणिया १७३

सिद्धमन्त्रो यथा लोके १२८

सो इह भणिय सहावो १९८

स्वभावतो यथा लोके ६०


★ सर्वत्र संकेत पृष्ठ संख्याके हैं।

## परिशिष्ट ४

# नयचक्रगत गाथानुक्रमणी


[अ]

अक्किट्टिमा अणिहणा १९९*

अगुरुलहुगा अणंता २१

अज्जीव पुण्णपावे १६२

अट्ठचदुणाणदसण १४

अणुहवभावो चेयण ६३

अण्णेसि अण्णगुणा २२२

अत्थि त्त णो मण्णदि ३०४

अत्थित्त वत्थुत्तं १२

अत्थित्ताइ सहावा ३५८

अत्थित्ताइ सहावा ७०

अत्थेव णत्थि उहयं २५८

अत्थित्ति णत्थि णिच्चं ५८

अत्थित्ति णत्थि दो वि य २५५

अत्थिसहाव दव्वं २५६

अत्थिसहावे सत्ता ६०

अप्पा णाणपमाण ३८८

अवरोप्परमविरोहे २०८

अवरोप्पर सावेक्ख २५२

अवरोप्पर सुविरुद्धा २९४

अवरोप्परं विमिस्सा ७

असुद्धसवेयणेण य ३६७

असुहसुह वि य कम्म २०९

असुहसुहाण भेया ८५

असुहेण रायरहिओ ३८१

अहमेक्को खलु परमो ३९९

अहवा वासणदो यं ४४

अहवा कारणभूदा १६१

अहवा सिद्धे सद्दे २१३

अह उड्ढे लोयंता १४४

अह गुणपज्जयवंतं २७९

अंत मुहुत्तं अवरा ८७

[आ]

आगम णोआगमदो २७७

आदा चेदा भणिओ ११६

आदा तणुप्पमाणो ३८६

आणा तह अहिगमदो ३२२

आदे तिदयसहावे ३२३

आलोयणादि किरिया ३४६

आसण्णभव्वजीवो ३१७

आहरणहेमरयणं २४५

[इ]

इगवीसं तु सहावा जीवे ६९

इगवीसं तु सहावा दोण्ह ६८

इदि त पमाणविसय २४९

इय पुव्वुत्ता धम्मा ७३

इह एव मिच्छादिट्ठी १३२

इंदिय मणस्स पसमज ४००

इंदिय सोक्खणिमित्त ३३३

[उ]

उदयादिसु पंचह्लं ३६४

उप्पज्जंतो कज्ज ३६६

उप्पादवय गउणं १९१

उप्पादवयविमिस्सा १९४

उप्पादो य विणासो ४१२

उवसमओ जीवा ११८

उवयारा उवयारं २४२

उवयारेण विजाणइ २९१

उवसमखय मिस्साणं २९२

उहयं उहयणएण २५७

[ए]

एइंदियाइ देहा २२५

एइंदियादिदेहा २३६

एकणिरुद्धे इयरो २५९

एक्कपएसे दव्वं २२१

एक्केक्के अट्ठा १५

एक्को अजुदसहावो ६१

एक्कोवि झेयरूवा २६५

एदेहि तिविहलोग ५

एदम्हि रदो णिच्चं ४१४

एदेण सयलदोसा ४१५

एदं पिय परमपद ४१३

एयंते णिरवेक्खे २६९

एयंतो एयणयो १८०

एयपएसि अमुत्तो १३५

एवं उवसममिस्सं ३१८

एवं दसणजुत्तो ३२४

एवं सियपरिणामी ९४

[ओ]

ओदइओ उवसमिओ ७५

ओदइय उवसमिय ३७०

[क]

कज्जं पडि जह पुरिसो ३१०

कज्जं सयलसमत्थं १६८

कम्मकलंकालीणा १०८

कम्मखयादुप्पण्णो २००


* सर्वत्र संकेत गाथाके हैं।

कम्मक्खयदो सुद्धो ६५
कम्मजभावातीदं ३७५
कम्मं कारणभूदं १३०
कम्मं तियालविसयं ३४७
कम्मं दुविहवियप्पं १२४
कम्माणं मज्झगदं १९०
कम्मादपदेसाणं १५३
काऊण करणलद्धी ३१५
कारणकज्जसहावं ३६१
कारणदो इह भव्वे १२६
किरियातीदो सत्थो ३६३
कोहो य माण माया ३०८

[ख]

खंधा जे पुव्वुत्ता १२७
खंधा बादरसुहुमा १०३
खेत्तं पएसणाणं ६४

[ग]

गदिट्ठिदिगाहणवट्टण ३४
गयणं दुविहायार १४१
गयणं पोग्गलजीवा ९६
गहिओ सो सुदणाणे ३४९
गुण-गुणियाइ चउक्के १९२
गुण-पज्जयदो दव्वं ४१
गुण-पज्जयदो दव्वे २१९
गुण-पज्जाया दवियं ८
गुणपज्जयाण लक्खण २८३
गुणपज्जाय सहावा ६७
गुरुलघुदेहपमाणा २२१
गेण्हइ दव्वसहावं १९८
गेण्हइ वत्थुसहावं १६९

[घ]

घाई-कम्मखयादो १०७
घाइ-चउक्कं चत्ता ४१०

[च]

चउगइ इह संसारो २३५
चारि वि कम्मे जणिया ७४
चिरबद्ध कम्मणिवहं १५६
चेदणमचेदणं पि हु ५९
चेदणमचेदणा तह १६
चेयणरहियममुत्तं ९७

[ज]

जइ इच्छह उत्तरिदुं ४१९
जइया तव्विवरीये ३७८
जइवि चउट्ठयलाहो ३८३
जइ सव्वं बंभमयं ५२
जडसब्भाव णहु मे ४०८
जत्थ ण अविनाभावो ३९
जम्हा एक्कसहावं ३७
जम्हा णएण विणा १७४
जस्स ण तिवग्गकरणं १६६
जह इह विहावहेदू ३६५
जह जीवत्तमणाई ७९
जह मणुए तह तिरिए ८८
जह व णिरुद्धं असुह ३४८
जह सत्थाणं माई १७५
जह सब्भूओ भणियो २९०
जह सुह णासइ असुहं ३४५
जं अप्पसहावादो १५८
जं किपि सयलदुक्खं ३१३
जं ज करेइ कम्मं २१५
ज चदुगदिदेहीणं २२
जं विय सराय काले ४०४
ज चिय जीवसहावं २८८
जं जस्स भणिय भाव २६७
जं जं मुणदि सदिट्ठी २९५
जं जह जिणेहि दिट्ठं २
जं णाणीण वियप्पं १७३
जं सारं सारमज्झे ४१८
जं संगहेण गहिय २०९
जाणगभावो जाणदि ३८०
जाणं दो वि य भिण्ण ४८
जीवाइ सत्ततच्चं १५९
जीवाजीव तहासव १४९
जीवादिदव्वणिवहा २४७
जीवा पुग्गलकालो ३
जीवा हु ते वि दुविहा १०४
जीवेहि पुग्गलेहि य ९८
जीवे धम्माधम्मे १४८
जीवो भावाभावो ११०
जीवो ससहावमओ ४०२
जुत्ति सुजुत्तमग्गे २७०
जे णयदिट्ठिविहीणा १८१
जेत्तियमेत्तं खेत्तं १४०
जे संखाई खंधा ३२
जे सामण्णेणुत्ता ९५
जो एयसमयवट्टा २१०
जो खलु अणाइणिहणो २९
जो गहइ एयसमये २०२
जोगा पयडि-पएसा १५४
जो खलु जीवसहावो ११५
जो चिय जीवसहावो २३८
जो जीवदि जीविस्सदि १०९
जो णिच्चमेव मण्णदि ४५
जो वट्टणं ण मण्णदि २१२
जो हु अमुत्तो भणिओ १२०
जो सिय भेदुवयारं २६४

[झ]

झाणं झाणब्भासं १७७
झाणस्स भावणे वि य १७८
झेओ जीवसहावो २८९

[ण]

णइगम संगह १८४
णच्चा दव्वसहावं १६४
णट्ठट्ठकम्मसुद्धा १०६
ण दु णयपक्खं मिच्छा २९३
ण मुणइ वत्थुसहावं २४०
णव पण दो अडवीसा ८४
ण विणासियं ण णिच्चं ४२
ण समुब्भवइ ण णस्सइ ४०
णह एयपएसत्थो १३९
णाणं दंसण चरणं ३७३
णाणं दसण सुह वीरिय २५

णाणं दंसण सुह सत्ति १३
णाणं पि हि पज्जायं २३१
णादाणुभूइ सम्मं ३७९
णादूण समयसारं ४१६
णामं ट्ठवणा दव्वं २७२
णायव्वं दवियाणं १०
णासतो वि ण णट्ठो ३६०
णाणामहावभरिय १७२
णिक्खेव णय पमाणं १६७, २८२
णिच्चं गुणगुणि भेये ४७
णिच्चे दव्वे ण गमणट्ठाणं ४६
णिच्छयदो खलु मोक्खो ३८२
णिच्छय ववहारणया १८२
णिच्छय सज्झमरूवं ३२९
णिच्छित्ती वत्थूणं १७९
णिज्जियसासो ३८९
णिद्धादो णिद्धेण २७
णिप्पण्णमिव पयंपदि २०५
णियसमयं पिय मिच्छा २८७
णियमणिसेहणसीलो २५३
णिव्वत्तअत्थकिरिया २०६
णिरवेक्खे एयते ६६
णिस्सेस सहावाणं १९६
णेय खु जत्थ णाण ३२०
णेयं जीवमजीव २२८
णेय णाण उहय ५१
णोआगमं पि तिविह २७६
णो इट्ठु भणियव्वं २८०
णो उवयारं कीरइ २४१
णो ववहारेण विणा २९६
णो ववहारो मग्गो २८६

[त]

तग्गुणरायपरिणदो २७८
तच्च तह परमट्ठं ४
तच्चं पि हेयमियरं २६२
तच्चं विस्सवियप्प १७६
तच्चाणेसणकाले २६८
तवपरिसहाणभेया ३३६
ता सुयसायरमहणं ३२८
तियकाले जं सत्तं ३६
तिण्णि णया भूदत्था २६६
तित्थयरकेवलिसमण ३१६
ते चेव भावरूवा ११३
तेण चउग्गइदेहं १३१
ते पुण कारणभूदा ६
ते हुंति चदुवियप्पा १११

[थ]

थावर फलेसु चेदा ११७

[द]

दट्ठूण पडिबिंब २२७
दट्ठूण थूलखंधं २१२
दट्ठूण देहठाणं २३३
दवदि दविस्सदि दव्वं ३५
दव्वगुणपज्जयाण २२३
दव्वगुणाण सहायं १९
दव्वसहावपयासं ४२४
दव्वसुयादो सम्म २९७
दव्वाणं खु पएसा २०, २२०
दव्वाणं च पएसे १०२
दव्वाण सहभूदा ११
दव्वाण सहावाण २४८
दव्वत्थो दहभेयं १८५
दव्वत्थिएसु दव्व १८८
दव्वा विस्समहावा १
दव्वे खेत्ते काले १४६
दव्व खु होइ दुविह २७५
दव्वं विविहसहावं २७१
दव्व विस्ससहाव ५६
दसणणाणाचरणं ८३
दसणणाणचरित्ते ९,२८४,२८५
दसणकारणभूदं ३२५
दंसणसुद्धिविसुद्धो ३३०
दसण चरित्तमोह ३००
दारियदुण्णयदणुयं ४२१
दिक्खागहणाणुक्कम ३३९
दुक्ख णिदा चिंता ३५३
दुविहं आसवमग्गं १५१
देवगुरुतत्थभत्तो ३११
देहीणं पज्जाया २०३
देसवई देसत्थो २४३
देसं व रज्जदुग्गं २४६
देहजुदो सो भोत्ता १२३
देहा य हुंति दुविहा १२२
देहायारपएसा २४
देहीण पज्जाया २०३
दो चेव य मूलणया १८३
दो सब्भावं जम्हा ३८

[ध]

धम्मो धम्मसहावो २६०

[प]

पच्चयवतो रागा ३०१
पज्जय गउणं किच्चा १८९
पज्जाए दव्वगुणा २२४
पढमतिया दव्वत्थो २१६
पढमं मुत्तसरूवं ३६८
पण्णवणभाविभूदे २१७, २१८
परदो इह सुहमसुहं ३१२
परमत्थो जो कालो १३६
परमाणु एयदेसी २२९
परभावादो सुण्णो ४०७
पस्सदि तेण सरूवं ३८७
पहू जीवत्त चेयण १०५
पंचावत्थजुओ सो ९०
पंचावत्था देहे ९१
पारद्धा जा किरिया २०७
पुग्गलमज्झत्थोयं १३७
पुढवी जलं च छाया ३१
पुत्ताइ बंधुवग्गं २४४

[ब]

बंधेव मोक्खहेऊ २३७
बंधो अणाइणिहणो १२५
बंभसहावे भिण्णा ५३
बहिरत्त परमतच्चं ३२७

[भ]

भणइ अणिच्चासुद्धा २०४
भणिया जीवाजीवा १५०
भणिया जे विब्भावा ७७
भव्वगुणादो भव्वा ६२
भावा णेयसहावा ५७
भावे सरायमादी १९३
भावो दव्वणिमित्तं ८२
भेए सदि संबंधं १९५
भेदुवयारं णिच्छय २३९
भेदुवयारे जइया ३७७
भोत्ता हु होइ जइया १२८

[म]

मइसुइ परोक्खणाणं १७०
मज्झसहावं णाणं ४०९
मज्झिमजहण्णुक्कस्सा ३४६
मणवयणकाय इंदिय ११२
मणुवाइअ पज्जाओ २११
मदिसुदओहीमणपज्जय २३
माणो य माय लोहो ३९७
मिच्छत्तं अण्णाणं ३०२
मिच्छत्तं पुण दुविहं ३०३
मिच्छत्तं अविरमणं ८१
मिच्छे मिच्छाभावो १२९
मिच्छतिय चउसम्मग ३७२
मिच्छा सरागभूदो २६३, २९८
मुत्ते खंधविहावो ७८
मुत्तं इह मइणाणं २२६
मुत्ते परिणामादो २६
मुत्तो एयपदेसी १००
मूढो विय सुदहेदुं ३०५
मूलुत्तर तह इयरा ८०
मूलुत्तर समणगुणा ३३४
मोक्खं तु परमसोक्खं ४०५
मोत्तूणं बहिविसयं ३५०
मोत्तूणं बहिविसयं ३८४
मोत्तूणं मिच्छतियं ३४१
मोहरजअंतराये २७३
मोहो व दोसभावो ३०९

[र]

रागादिभावकम्मा ४०६
रुद्धक्खजिदकसाओ ३८५
रुंधिय छिद्दसहस्से १५५
रूवं पि भणइ दव्वं २३०
रूवरसगंधफासा ३०, ११९
रूवाइया य उत्ता ३३

[ल]

लक्खणदो णियलक्खं ३५१, ३९९
लक्खणदो त गेण्हसु ३९२-३९५
लक्खमिह भणियमादा ३९१
लद्धूण तण्णिमित्तं १५२
लद्धूण दुविहहेउं ३१४
लवणं व इण भणियं ४१७
लेस्साकसायवेदा ३७१
लोगमणाइअणिहणं ९९
लोगिगसद्धारहिओ ३३८
लोयपमाणममुत्तं १३३
लोयालोयविभेयं १३४

[व]

वण्णरसगंधएक्कं १०१
वत्थूण अंसगहणं ३९८
वत्थू पमाणविसयं १७१
वत्थूण जं सहावं ३२६
वत्थू हवेइ तच्चं ५४
वद समिदिंदियरोहो ३३५
ववहारं रिउसुत्तं १८६
ववहारादो बंधो ३४२
विगयसिरो कडिहत्थो १४५
विज्जावच्च संघे ३३७
विवरीये फुडबंधो ३४३
विब्भावादो बंधो ९३
वीरं विसयविरत्त १६५

[स]

सण्णाइभेयभिण्णं ३१९
सत्ता अमुक्खरूवे २०१
सत्तेव हुंति भंगा २५४
सद्दञ्जादि चउक्के १९७
सद्देसु जाण णामं २८१
सद्धाणणाणचरणं ३७४, ३८१
सद्धा तच्चे दंसण ३२१
सद्दारूढो अत्थो २१४
सब्भावं खु विहावं १८
सब्भूदमसब्भूदं १८७
समणा सराय इयरा ३५२
समदा तह मज्झत्थं ३५७
सम्मावि य मिच्छावि य ३३२
समयावलि उस्सासो १३८
सम्मगु पेच्छइ जम्हा ४०१
सयमेव कम्मगलण १५७
सव्वं जइ सव्वगयं ५०
सव्वत्थ अत्थि खंधा १४३
सव्वत्थ पज्जयादो २३४
सव्वे वि य एयत्ते ५५
सव्वेसिं अत्थित्त १४७
सव्वेसिं पज्जाया १४२
सव्वेसिं अत्थित्तं १४७
सव्वे वि य एयंते ५५
सव्वेसिं सब्भावो ३७६
सहजं खुधाइजादं ९२
सहसदस सुर णिरये ८९
संखासंखाणंता २८
संतं इह जइ णसइ ४३
संतं जो ण हु मण्णइ ४९
संवेयणेण गहिओ ३९०
संसयविमोह विब्भम ३०६
सामण्ण अह विसेसे २५०
सामण्णं परिणामी ३५६
सामण्णणाण झाणे ४११
सामण्ण विसेसा वि य १७
सामण्णे णियबोहे ३५५
सामी सम्मादिट्ठी १६३
सायार इयर ठवणा २७४
सियजुत्तो णयणिवहो २६१
सिय सद्देण य पुट्ठा ७२
सिय सद्देण विणा इह ७१
सिय सद्द सुणय दुण्णय ४२३

सिय सावेक्खा सम्मा २५१
सुणिऊण दोहसत्थं ४२०
सुद्धो कम्मखयादो ३६२
सुद्धो जीव सहावो ११४
सुयकेवलीहि कहियं ४२२
सुरणरणारयतिरिया ८६
सुसमीरणेण पोयं ४२५
सुह असुह भावरहिओ ४०३
सुहमसुहं चिय कम्मं ३४०
सुहवेदं सुहगोदं १६०

[ह]

हिंसा असच्चमोसो ३०७
हेऊ सुद्धे सिज्झइ ३६९
हेया कम्मे जणिया ७६
हेयोपादेयविदो ३५४
होऊण जत्थ णट्ठा ३५९

•

परिशिष्ट ५

# नयविवरण-श्लोकानुक्रमणी


[अ]
अभिन्नं व्यक्तभेदेभ्यः ६७
अर्थपर्याययोस्तावद् ४२
अर्थव्यञ्जनपर्यायौ ४९
[इ]
इत्यन्योऽन्यमपेक्षायां ९४
इत्यसद् बहिरर्थेषु ३४
इन्द्रः पुरन्दरः शक्र ६१
[ऋ]
ऋजुसूत्रं क्षणध्वंसि ७५
[ए]
एहि मन्ये रथेनेत्यादि ८५
[ऐ]
ऐकध्येन विशेषाणा ६३
[क]
करोति क्रियते पुष्य- ८४
कल्पनारोपितद्रव्य- ७४
कश्चिद् व्यञ्जनपर्यायौ ४६
कार्यकारणता नास्ति ७७
कालादि भेदतोऽर्थस्य ८२
कालाद्यन्यतमस्यैव ८८
क्रियाभेदेऽपि चाभिन्न- १०३
कालादिभेदतोऽप्यर्थ-१०१
क्षणमेकं सुखी जीवो ५७
[ग]
गुणः पर्याय एवात्र २२
गोचरीकुरुते शुद्ध- ५९
[त]
तत्क्रिया परिणामोऽर्थ- ९२
तथा कालादि नानात्व- ८७
तथा द्रव्यगुणादीनां २९
तथैवावान्तरान् भेदान् ७०
तदंशौ द्रव्यपर्याय- २१
तद्भेदैकान्तवादस्तु ५४
तत्र पर्यायगस्त्रेधा ४१
तत्रर्जुसूत्रपर्यन्ता ९५
तत्र संकल्पमात्रस्य ३१
तन्न श्रेय. परीक्षाया-८६
तत्राशिन्यपि निःशेष- ८
तन्मात्रस्य समुद्रत्वे ६
तयोरत्यन्तभेदोक्ति- ४८
तैर्नीयमानवस्त्वंशाः १११
त्रिकालगोचराशेष- १५
[द]
द्रव्यत्वं सकलं द्रव्य- ६९
द्रव्यपर्यायसामान्य- २४
[ध]
धर्म-धर्मिसमूहस्य ९
[न]
नन्वयं भाविनी संज्ञा ३३
नयार्थेषु प्रमाणस्य ११५
नर्जुसूत्रः प्रभूतार्थो १००
नर्जुसूत्रादिषु प्रोक्त- ३९
नवधा नैगमस्यैवं ६२
नाप्रमाणं प्रमाणं वा १०
नामादयोऽपि चत्वार २७
नायं वस्तु न चावस्तु ५
नाशेषवस्तुनिर्णीतेः १२
निराकरोति यो द्रव्यं ७६
निराकृतविशेषस्तु ६६
निरुक्त्या लक्षणं लक्ष्यं २०
निःशेषदेशकालार्था- १४
नैगम-व्यवहाराभ्यां १०५
नैगमाप्रातिकूल्येन १०४
[प]
परोक्षाकारता वृत्तेः १६
पर्यायशब्दभेदेन ९०
पूर्वत्र नोत्तरा संख्या ११४
पूर्वो पूर्वो नयो भूम- ९६
प्रत्येया प्रतिपर्याय- १०९
प्रमाणगोचरार्थांशा- २३
प्रमाणं च नयाश्चेति २
प्रमाणं सकलादेशि ३
प्रमाणात्मक एवाय- ३६
प्रमाणेन गृहीतस्य ११
प्राधान्येनोभयात्मान- ३७
[भ]
भवान्विता न पश्चेते २८
भिन्ने तु सुखजीवत्वे ५०
भेदाभिदाभिरत्यन्तं ६१
[म]
मतेरवधितो वापि १३
[य]
यत्र प्रवर्तते स्वार्थे ११२
यद्वा नैकं गमो योऽत्र ३५
यथांशिनि प्रवृत्तस्य ७
यथा प्रतिक्षण ध्वंसि ४३
यथा हि सति संकल्पः ९८
यस्तु पर्यायवद् द्रव्यं ५३
ये प्रमाणादयो भावा ३०
यो यं क्रियार्थमाचष्टे ९३
[ल]
लोकसंवृतिसत्यं च ७८

[व]
विद्यते चापरोऽशुद्ध- ६०
विशेषैरुत्तरैः सर्वैः १०८
विश्वदृश्वास्य जनिता ८३
विस्तरेणेति सप्तैते १९
वैसादृश्यविवर्तस्य २६

[श]
शब्दः कालादिभिर्भिन्नो ८९
शब्दब्रह्मेति चान्येषां ६८
शब्दात्पर्यायभेदेना- १०२
शुद्धद्रव्यमभिप्रैति ६५
शुद्धद्रव्यमशुद्धं च ५१
शुद्धद्रव्यार्थपर्याय- ५५

[स]
संकल्पो निगमस्तत्र ३२
संक्षेपेण नयास्तावद् ११६
संक्षेपाद्द्वौ विशेषेण १८
संग्रहाद् व्यवहारोऽपि ९९
संग्रहादेश्च शेषेण १०७
संग्रहेण गृहीताना- ७२
संग्रहे व्यवहारे वा ३८
संयोगो विप्रयोगो वा ८०
सवेदनार्थपर्यायो ४४
स चानेकप्रकारः स्या- ७३
सच्चैतन्यं नरीत्येवं ४७
सत्वं सुखार्थपर्यायो ५६
सद्द्रव्यं सकलं वस्तु ५२
सन्मात्रविषयत्वेन ९७
सप्तैते नियतं युक्ता ४०
समुदायः क्व च प्रेत्य- ८१
समेकीभावसम्यक्त्वे ६४
सर्वथा सुखसंवित्यो ४५
सर्वे शब्दनयास्तेन ११०
सहस्रेष्टशती यद्वत्-११३
सामानाधिकरण्यं क्व ७९
सामान्यस्य पृथक्त्वेन २५
सामान्यादेशतस्तावदेक- १७
सा शब्दान्निगमादन्या- १०६
सुखजीवभिदोक्तिस्तु ५८
सूत्रे नामादिनिक्षिप्त- १
स्वव्यक्त्यात्मकतैकान्त- ७१
स्वार्थनिश्चायकत्वेन ४

•

